[राजा दुष्यन्त ने शकुन्तला के अपूर्व रूप को देखा तो विदूषक से बोला—एक ओर मैं शकुन्तला के अद्भुत रूप को देखता हूं, और दूसरी ओर विधाता की अद्भुत सृजन-क्षमता को देखता हूं तो मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि शकुन्तला को गढ़ने के लिए विधाता ने पूर्णतः सत्वस्थ या समाहित होकर पहले इसे अपने चित्त में बिठाया होगा। उस समय उसके मन में रूप-सौन्दर्य का उफान उठ रहा होगा। और फिर, उसने एक ऐसा स्त्री-रत्न बनाया होगा जो—पुराने चौदह रत्नों से—नितान्त भिन्न बन गया।]



कवि भी ठीक ऐसा ही करता है। जगत् के किसी एक आकर्षक पदार्थ को देखकर पहले उसका मन उसके अपूर्व सौन्दर्य से अभिभूत हो उठता है, फिर सत्वस्थ अथवा समाहित होकर वह उसे अपने चित्त में बिठाता है, और फिर अन्ततः, उपयुक्त शब्दों के माध्यम से वह उसे एक ऐसा रूप दे देता है कि वह पदार्थ अब एक नूतन एवं विलक्षण रूप ग्रहण कर लेता है। और, इस कवि-रचना को पढ़-सुनकर हम लोग ऐसे चमत्कृत हो उठते हैं, जैसे दुष्यन्त विधि की रचना 'शकुन्तला' को देख आत्मविभोर हो उठे थे।

'चित्ते निवेश्य परिकल्पित सत्त्वयोगाद्' के स्थान पर 'चित्रे निवेश्य परिकल्पित-सत्त्वयोगा' यह पाठ भी मिलता है—'विधाता ने पहले शकुन्तला के रूप को अपने मानसिक चित्र में बिठाया, और फिर उसमें सत्त्व (प्राणों) का संचार कर दिया।' इधर, कवि भी तो अपने वर्ण्य विषय का एक चित्र अपने मन में अंकित करता है, और फिर अपनी कल्पना के माध्यम से उसमें प्राण का संचार कर उसे प्रमाता के लिए हृदयहारी बना देता है।

इसी प्रसंग में कालिदास का ही एक और कथन उल्लेख्य है जिसमें यह संकेत मिलता है कि कवि लेखन-कार्य के समय यथेष्ट मन:स्थितियों से भरा-पूरा होकर अभीष्ट वर्ण्य विषय को अपने मन में गढ़ लेता है, ऐसे, जैसे दिलीप की रचना करते समय विधाता सभी प्रकार की सामग्रियों से समाहित होकर ही यह कार्य सम्पन्न करने बैठा था—

तं वेधा विदधे नूनं महाभूतसमाधिना।[1] रघुवंश १.२९

[जिस सामग्री [redacted] ब्रह्मा ने पंचभूतों की रचना की थी, उसी सम्पूर्ण सामग्री[1] से उसने दिलीप की रचना की।]

---

१. समाधीयतेऽनेनेति समाधिः कारण-सामग्री। (मल्लिनाथ)
पूर्ण सामग्री की समाहिति के सम्बन्ध में यह घटना उल्लेख्य है—कहते हैं कि एक बार व्यासजी अपने विशाल तथा सर्वज्ञान-प्रदायक ग्रन्थ महाभारत की रचना से

[ ६ ]

इस प्रकार भारतीय काव्यशास्त्र की दृष्टि से काव्य-सृजन-प्रक्रिया के सम्बन्ध में समग्रत. कह सकते हैं कि—

कवि, रचना के क्षणों में, समाधिस्थ रहकर—परिणामत., जगत् के विभिन्न नियमों-उपनियमों, ऐतिहासिक तथ्यों और शास्त्रीय प्रतिमानों से नितान्त निरपेक्ष रहते हुए[1]—अपनी विषयवस्तु को, तदनुकूल पदावली के माध्यम से, नूतन, सर्वांग-पूर्ण एवं हृदयहारी रूप में अनायास अभिव्यक्त करता चलता है, और इस सब प्रक्रिया का आधारभूत एक मात्र कारण है—उसकी कारयित्री प्रतिभा, अथवा संक्षेप में कहें तो प्रतिभा अथवा शक्ति।

अन्तत, यह उल्लेख्य है कि कभी-कभी कवि काव्यशास्त्रीय अथवा छन्दःशास्त्रीय नियमों से निरपेक्ष न रहकर अनुप्रास, यमक, श्लेष, चित्र आदि शब्दालकारों को लक्ष्य में रखकर रचना करने लग जाता है, और कभी-कभी किसी इतिवृत्तात्मक तथ्य मात्र को बद्ध कर देता है। किन्तु इस प्रकार की रचनाओं को 'काव्य' न कहकर 'पद्यबद्ध इतिवृत्त' कहना चाहिए, अन्यथा वैद्यक शास्त्र, विधि-शास्त्र से सम्बन्धित रचनाओं को भी काव्य कहना पड़ेगा। पर वस्तुत, इस प्रकार की रचनाए वास्तविक काव्य कहाने की अधिकारिणी नहीं होतीं।

□□□

---

असन्तुष्ट होकर ब्रह्मा जी के पास पहुँचे तो उन्हें सुझाव दिया गया कि यदि आप पूर्ण पुरुष श्रीकृष्ण को चरित-नायक बनाकर कोई ग्रन्थ लिखेंगे तो आप को परम शान्ति एवं सन्तुष्टि मिलेगी—श्रीमद्भागवत इसी सुझाव का ही सुपरिणाम है, जो कि व्यास जी की शान्ति एवं सन्तुष्टि का कारण बना।]

१. (क) अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः।
यथास्मै रोचते विश्वं तथेदं परिवर्तते॥

(ख) नियतिकृतनियमरहिताम् ह्लादैकमयीमनन्यपरतन्त्राम्।
नवरसरुचिरां निर्मितिमादधती भारती कवेर्जयति॥ का०प्र० १-१

# सहायक-ग्रन्थ-सूची

[संस्कृत]

काल-क्रमानुसार

| | | |
|---|---|---|
| भरत | २री शती ई० पू० से २री शती ई० के बीच (अनुमानतः) | नाट्यशास्त्र |
| भामह | ६ठी शती (मध्यकाल) | काव्यालंकार |
| दण्डी | ७वीं शती (उत्तरार्द्ध) | काव्यादर्श |
| उद्भट | ९वीं शती (पूर्वार्द्ध) | काव्यालंकारसारसंग्रह |
| वामन | ८वीं-९वीं शती के बीच | काव्यालंकारसूत्रवृत्ति |
| रुद्रट | ९वीं शती (प्रारम्भ) | काव्यालंकार |
| आनन्दवर्धन | ९वीं शती (मध्यभाग) | ध्वन्यालोक |
| राजशेखर | ८८०-९२० के बीच | काव्यमीमांसा |
| धनञ्जय | १०वीं शती | दशरूपक |
| अभिनवगुप्त | १०वीं-११वीं शती | अभिनवभारती, ध्वन्यालोकलोचन |
| कुन्तक | १०वीं-११वीं शती | वक्रोक्तिजीवित |
| भोजराज | ११वीं शती (पूर्वार्द्ध) | सरस्वतीकण्ठाभरण, शृंगारप्रकाश |
| महिमभट्ट | ११वीं शती (मध्यकाल) | व्यक्तिविवेक |
| क्षेमेन्द्र | ११वीं शती (उत्तरार्द्ध) | औचित्यविचारचर्चा |
| मम्मट | ११वीं शती (उत्तरार्द्ध) | काव्यप्रकाश |
| अग्निपुराण के काव्यशास्त्रीय भाग का कर्ता (?) | १२वीं शती के निकट (अनुमानतः) | अग्निपुराण |
| हेमचन्द्र | १२वीं शती | काव्यानुशासन |

| | | |
|---|---|---|
| रामचन्द्र-गुणचन्द्र | १२वीं शती का पूर्वार्द्ध | नाट्यदर्पण |
| रुय्यक | १२वीं शती का मध्यकाल | अलंकारसर्वस्व |
| अमरचन्द्र | ,, ,, | काव्यकल्पलतावृत्ति |
| जयदेव | १३वीं शती (मध्यकाल) | चन्द्रालोक |
| भानुमिश्र | १३वीं-१४वीं शती | रसमंजरी<br>रसतरंगिणी |
| विश्वनाथ | १४वीं शती | साहित्यदर्पण |
| विश्वेश्वर कविचन्द्र | १४वीं शती | चमत्कार-चन्द्रिका |
| अप्पय्यदीक्षित | १६वीं-१७वीं शती | कुवलयानन्द |
| जगन्नाथ | १७वीं शती (मध्यभाग) | रसगंगाधर |
| अकबर शाह | ,, | शृंगारमंजरी |

[हिन्दी]

| | |
|---|---|
| चिन्तामणि | शृंगारमंजरी |
| रामचन्द्र शुक्ल | रसमीमांसा, चिन्तामणि [दो भाग] |
| रामदहिन मिश्र | काव्यदर्पण |
| बलदेव उपाध्याय | भारतीय साहित्यशास्त्र [दो खण्ड] |
| नगेन्द्र | भारतीय काव्यशास्त्र की भूमिका,<br>रस-सिद्धान्त, आस्था के चरण |
| भगीरथ मिश्र | हिन्दी-काव्यशास्त्र का इतिहास |

[इंगलिश]

| | |
|---|---|
| वी राघवन | नम्बर आफ रसे'स्<br>सम कॉन्सैप्ट्स आफ अलंकारशास्त्र<br>भोज'स् शृंगारप्रकाश<br>शृंगारमंजरी आफ सन्त अकबरशाह |

ooo